कि उसकी मगनी तब तक नही हुई थी, हुमायू ने अपने निकट ही खडे हमीदा बानो के भाई ख्वाजा मुअज्जम से कहा कि "यह लडका मेरा अपना सम्बन्धी होता है" और हमीदा बानो से भी कहा कि "यह भी मेरी सम्बन्धी है।"[1] दूसरे दिन हुमायू ने दिलदार बेगम से हमीदा बानो से विवाह करने की इच्छा प्रकट की। हिन्दाल हुमायू की इस बात को सुनकर क्रोधित हुआ और उसने कहा, 'आप मुझे उत्साहित करने तथा सान्त्वना देने नही आए है, बल्कि अपने लिए दुल्हन का प्रबन्ध करने आए हैं। अगर आप इसी तरह का विचार रखेंगे तो मैं यहा से आपको छोडकर चला जाऊगा।"[2] मिर्जा हिन्दाल ने आगे कहा कि वह हमीदा बानो को अपनी बहन और पुत्री की तरह समझता है। हुमायू बादशाह था और सम्भव था कि दोनो की न बन सके।[3] हुमायू इससे बडा नाराज हुआ और वहा से उठकर चला गया।

हुमायू का यह व्यवहार अनुचित था। निष्कासन की कठिन परिस्थिति मे, अपने से 19 वर्ष छोटी लडकी से, प्रथम बार ही देखकर, विवाह का प्रस्ताव करना उसके चरित्र की दुर्बलता का द्योतक है। हुमायू की अवस्था इस समय लगभग 33 वर्ष की थी और हमीदा बानो 14 वर्ष की थी। दखने मे भी दोनो मे बहुत अन्तर था। हुमायू के कई पत्निया थी। गुलबदन बेगम ने 6 पत्नियो का उल्लेख किया है।[4] जिनमे से 4 कदाचित उस समय उसके साथ थी। ऐसी परिस्थिति मे एक लडकी को देखकर उससे तुरन्त विवाह करने का प्रस्ताव उच्छृङ्खलता का प्रतीक है। हिन्दाल हमीदा बानो को अपनी बहन समझता था और उसकी कम उम्र होने के कारण उसे अपनी लडकी की तरह मानता था। इस परिस्थिति मे हुमायू के इस प्रस्ताव से उसका क्रोधित होना स्वाभाविक था।

हुमायू के क्रोधित होकर चले जाने से दिलदार बेगम को बहुत दुख हुआ।

---

1 हुमायू ने कदाचित यह इस कारण कहा क्योकि उसकी माता माहम बेगम भी शेख अहमद जाम जिन्दापील से सम्बन्धित थी, जिससे हमीदा का परिवार भी था।

2 जौहर रिजवी मुगल कालीन भारत, हुमायू, भाग 1, पृ० 624

3 हुमायूनामा पृ० 52।
'हजरत पादशाह अन्द मबादा मआशे नेक न शवद ता बायसे कुलफत शवद।

4 हुमायू की पत्नियो के लिए इस पुस्तक का ग्यारहवा अध्याय देखिए।

उन्हान अपन पुत्र हिन्दाल को उसक यवहार के लिए डाटा और उसस कहा कि बादशाह के सामन उस इस तरह का व्यवहार नही करना चाहिए। इस समस्या को दिलदार बगम न स्वय अपने हाथ म लिया और उन्होन हुमायू को एक पत्र लिखा जिसम उन्हान उसके क्रोधित होकर चले जान पर आश्चय तथा दुख प्रकट किया और उस सूचित किया कि हमीदा बानो की माता न इस प्रश्न पर दिलचस्पी लेनी प्रारम्भ कर दी है और लडकी की स्वीकृति के लिए प्रयत्नशील ह।[1] हुमायू इससे बडा प्रसन्न हुआ। उस कुछ आशा हुई कि उसकी मनोकामना पूरी होगी। उसने दिलदार बेगम का लिखा कि व जो भी प्रयत्न करेंगी वह उसे स्वीकार करेगा, और जहा तक 'निवाह-व्यय' का प्रश्न था जो कुछ भी वे चाह वह स्वीकार कर लेगा। अन्त म उसन लिखा कि उसकी आखे माग पर लगी हुई है।[2]

दिलदार बेगम न हिन्दाल का समझा बुझाकर उससे इस विवाह की स्वीकृति ले ली। हुमायू का मन देखकर उन्होन एक मजलिस उसके स्वागत मे बुलायी। बादशाह न दिलदार बेगम म मुलाकात के अवसर पर हमीदा बानो स मुलाकात करन की इच्छा प्रकट की। हमीदा बानो बुलायी गयी पर वह नही आयी। फिर सुभान कुली का उस बुलान के लिए भेजा गया किन्तु हमीदा बानो आने के लिए फिर भी तयार नही हुई। वह बार बार कहती रही कि बादशाह से भेट करना एक बार ही जायज है, दूसरी बार नामहरम (जिसके सामने स्त्रियो का जाना उचित नही) है। मैं नही जाऊगी। चालीस दिन तक हमीदा बानो को समझाने का प्रयत्न होता रहा। एक दिन दिलदार बेगम न कहा कि "आखिर तुम किसी स विवाह तो करोगी ही, फिर बादशाह स अच्छा कौन होगा ?" हमीदा बानो ने उत्तर दिया 'मैं किसी से विवाह जरूर करूँगी, लकिन वह ऐसा मनुष्य होगा जिसके गरीबान मेरे हाथ छू सक, न कि ऐसा जिसके दामन को भी मैं न छू सकू।'[3]

---

1 गुलबदन, हुमायूनामा, बेवरिज, पृ० 150।

2 वही।

3 गुलबदन के शब्द इस प्रकार है—
आरे ब कसे ख्वाहम रसीद कि दस्ते मन ब गरेबान ऊ बरसद न आकि ब कसे बेरसम कि दस्त मन मीदानम ब दामन ऊ रसद (हुमायूनामा, फा० प० 53)।
डा० बनर्जी (भाग 2,प०34) ने इसका अथ यह लगाया है कि हुमायू बहुत लम्बा था तथा हमीदा कद म उससे बहुत छोटी थी। यह अथ ठीक नही है। यह वाक्य अलकारिक है तथा इसस हुमायू तथा हमीदा के सामाजिक स्तर की भिन्नता की तरफ इशारा है। हमीदा बानो का इस तरह हुमायू

अर्थात दोना मे इतना सामाजिक अन्तर था कि यह विवाह उचित नहा था। दिलदार वगम न उस बहुत समझाया, अन्त म बडी कठिनता स हमीदा बानो विवाह के लिए तयार हुई।[1]

29 अगस्त 1541 इ० को दोना का विवाह सम्पन्न हुआ। हुमायू न, जो स्वय ज्योतिपशास्त्र का ज्ञाता था, दिन और समय निश्चित किया। जव निश्चित समय म दर हान लगी ता हुमायू न मीर अवुल वका को तुरन्त समय से विवाह सम्पन्न करने के लिए जल्दवाजी की। विवाह क पश्चात मीर अवुल वका को दो लाख सिक्के 'निकाहाना' क रूप म दिये गय।[2]

हुमायू और हमीदा वाना का विवाह कइ दृष्टिया स महत्त्वपूण है। यह एक

---

की लम्बाइ की तरफ इशारा करना असम्भव प्रतीत होता है। यदि उसका यह अथ हाता ता गुलवदन वगम, जिसन इसका वणन किया है, ऐसा न लिखती, क्योकि इसस हमीदा की बेशर्मी प्रकट होती है।

1 हमीदा वाना न हुमायू से विवाह करना क्या अस्वीकार किया, इस विषय म डा० विंसेंट स्मिथ और सर रिचाड वन (स्मिथ, अक्वर, प० 13, कैम्ब्रिज हिस्ट्री आफ इण्डिया, 4, प० 38) का यह सुझाव कि वह किसी दूसर का प्यार करती थी ओर उसको मगनी हा चुकी थी, सत्य नही है क्याकि यह समकालीन इतिहासकारो द्वारा समर्थित नही है। केवल जौहर लिखता है कि विवाह सम्बन्धी वातचीत चल रही थी। मागनी हा गयी थी या हमीदा वानो किसी अन्य से प्रेम करती थी यह किसी भी समकालीन इतिहासकार न नही लिखा है। गुलवदन वेगम ने स्पष्ट रूप स हमीदा वानो के इस विवाह के अस्वीकार करन का कारण लिखा है और कदाचित वही कारण मुख्य था। दोना उपयुक्त लेखको के विचार इस दृष्टि स काल्पनिक ह। श्रीमती वेवरिज के अनुसार हमीदा वानो की प्रारम्भिक अस्वीकृति का कारण हुमायू की कई पत्नियो का होना था। (हुमायूनामा का अग्रेजी अनुवाद, प० 150, नोट 1)

2 दो लाख चादी के सिक्के देना उस समय हुमायू के लिए असम्भव प्रतीत होता है। कदाचित् दो लाख रुपय नही बल्कि दो लाख दाम (पाच हजार रुपय) उसे दिय गय। (वनर्जी, हुमायू 2, प० 37 नोट 3) विवाह की तिथि के विषय म अवुल फजल केवल 948 हि० लिखता है। गुलबदन वगम कवल इतना ही कहती है कि विवाह सोमवार, जुमादिउल अव्वल 948 हि० को हुआ, किस तिथि को हुआ यह वह नही लिखती। डा० वनर्जी इसस प्रथम सप्ताह (29 अगस्त) निश्चित करत हैं तया डॉ० ईश्वरी प्रसाद न श्रीमती वेवरिज क मत को स्वीकार किया है (सितम्बर 1541 इ०)। (वनर्जी 2, प० 37, हुमायूनामा, वेवरिज, प० 151; ईश्वरी प्रसाद हुमायू, प० 207)।

शिआ-सुन्नी विवाह था। उस समय जब इस्लाम के इन दो सम्प्रदायो मे पारस्परिक वमनस्य अपनी सीमा पर था, इस विवाह स हुमायू की उदारता प्रकट होती ह। इस विवाह के 14 महीन पश्चात हमीदा बानो के गभ से अकबर का जन्म हुआ जा भारत का ही नही वल्कि विश्व के महान शासक के रूप मे विख्यात हुआ। दोनो की आयु म काफी अन्तर था फिर भी दोनो का पारिवारिक जीवन बहुत ही सुखी रहा। इसस इस विवाह की सफलता प्रकट होती है।

## हिन्दाल का पलायन

हुमायू की गतिविधि तथा मरुभूमि की कठिनाइयो से हिन्दाल परेशान तो था ही, इसी समय कन्धार के गवनर कराचा खा ने उस कन्धार आने के लिए आमन्त्रित किया।[1] हिन्दाल इसके प्रति आकर्षित भी हुआ, किन्तु हुमायू को छोडने का वह पूण निश्चय नही कर पा रहा था। हमीदा स हुमायू के विवाह करन के पश्चात अपना विरोध प्रदर्शित करन के बहाने यहा से कन्धार रवाना होन का उसे अच्छा अवसर मिला। विवाह के पश्चात ही हुमायू को छोडकर वह कन्धार की तरफ रवाना हो गया।

हुमायू के भाइया म हिन्दाल ही उसके साथ रह गया था। उसके जान स मुगल दल को और भी निराशा हुई। हुमायू के भाइयो मे हिन्दाल उसके साथ रहना अवश्य चाहता था, किन्तु एसा सम्भव नही हो पाता था और वह कुछ दिन साथ रहकर भाग खडा होता था। इस बार भी वसा ही हुआ। वास्तव मे हिन्दाल के हृदय म दो विरोधी भावनाओ का सघप हो रहा था। एक तरफ हुमायू के साथ मिलकर सहयोग करन की प्रवत्ति उसम थी और दूसरी तरफ समकालीन परिस्थितियो तथा अपन अन्य भाइया की आकाक्षाओ को देखकर वह भी हुमायू के प्रभाव से अलग होकर स्वतन्त्र होन का प्रयत्न करना चाहता था। इस परिस्थिति मे उसकी द्वितीय प्रवृत्ति न विजय पायी और उसने हुमायू का त्याग दिया। जिस परिस्थिति म हुमायू था, उसमे उस छोडना मुगलो के लिए बहुत बडी कमजोरी का कारण बना।

## अबुल बका की मृत्यु

हुमायू का चचेरा भाई यादगार नासिर मिर्जा हिन्दाल के अधिक समीप था। कन्धार जाते समय हिन्दाल ने उससे भी साथ चलन के लिए कहा। हुमायू इससे

---

1 अकबरनामा, 1, पृ० 174।

बहुत ही चिन्तित हुआ। सभी सम्बंधियो ने उसका साथ छोड दिया था। यदि नासिर मिर्जा भी चला जाता तो हुमायू की शक्ति को बहुत बडा धक्का लगता। हमीदा बानो स विवाह के तीन ही दिन पश्चात हुमायू पातर स राहरी आया। शाह हुसन अरगून की शर्तो का अस्वीकार करन क पश्चात् अब भक्कर क दुग पर शक्ति से अधिकार करन के अतिरिक्त अय कोई माग नही था। इसक लिए आपसी एकता आवश्यक थी। हुमायू न इस कारण यादगार नासिर को सम्मान के लिए अबुल बका को भेजा। वह बाबर के समय का एक प्रमुख अमीर था। उसी न हुमायू की बीमारी क समय बाबर स कोई बहुमूल्य वस्तु न्योछावर करन की सलाह दी थी।[1] मुगलो म उसका विशेष आदर तथा सम्मान था।

मीर अबुल बका ने नासिर मिर्जा से मुलाकात की तथा निम्नलिखित शर्तों पर उसे हुमायू की सहायता करने पर राजी किया[2]

1 यादगार नासिर सिन्ध नदी पारकर हुमायू से मिलेगा तथा हुमायू की सेवा म रहकर उसकी सहायता करेगा।

2 हिन्दुस्तान विजय के पश्चात यादगार नासिर का, उसकी सेवा के पुरस्कार स्वरूप, हुमायू अपन साम्राज्य का एक तिहाई भाग देगा।

3 हिन्दुस्तान की विजय के पूव यदि हुमायू काबुल पर अधिकार करेगा तो यादगार नासिर का गजनी चीख तथा लाहगढ[3] के भाग प्राप्त होगे। ये स्थान बाबर ने अपने छोटे भाइ नासिर मिर्जा की पत्नी अर्थात् यादगार नासिर की माता को दिय थे।

इस प्रकार एक तरह स साम्राज्य क विभाजन की शत स्वीकृत हुई। हुमायू की इन शर्तों को स्वीकार करने की आलोचना की जा सकती है, किन्तु उसकी परिस्थितियो पर विचार करने से यह स्पष्ट हो जाता है कि उसने कोई भूल नही की। यादगार नासिर मिर्जा से सहयोग प्राप्त करने का इस सन्धि के अतिरिक्त अन्य कोई माग नही था।

भक्कर के दुगवासियो को हिन्दाल के कन्धार जान तथा यादगार नासिर के उसका साथ देन की सूचना थी। उन्ह इससे प्रसन्नता थी, क्योकि इससे मुगलो

1 अकबरनामा I पृ० 116 तथा 118।

2 वही, पृ० 174 75।

3 लाहगढ अब लोगर कहलाता है तथा गजनी जिले म है। बाबर के अनुसार यह काबुल का एक तूमान परगना था। चीख लोहगढ के परगने म एक गाव है। आइन अकबरी, 2, पृ० 410, बाबरनामा, बेवरिज, पृ० 217 म चीख का वणन है।

की आक्रामक शक्ति कम हो जाती।

यादगार नासिर मिर्जा के विचार परिवर्तन से भक्कर दुर्ग के रक्षकों को बहुत निराशा हुई। उन्होंने इस सबकी जड़ अबुल बका को ही समझा। मीर 18 जमादि उल अव्वल 948 हि०[1] को यादगार नासिर से मिलकर दूसरे दिन लौट रहा था। मार्ग में भक्कर के रक्षकों ने उस पर आक्रमण किया। वह घायल हुआ तथा दूसरे दिन उसकी मृत्यु हो गयी।[2] हुमायूं को इससे बहुत दुःख हुआ, क्योंकि मीर अबुल बका ने उसकी सहायता करने में अपने प्राण खोये थे। ऐसे समय जब सभी उसे छोड़कर भाग रहे थे, ऐसे उपयोगी व्यक्ति उसके साथ नहीं थे।

## सेहवान पर आक्रमण

पातर से भक्कर लौटने पर शाह हुसेन अरगून के दूत शेख मीरक ने हुमायूं से मुलाकात की। शाह हुसेन ने अन्य शर्तों को स्वीकार कर लिया था किन्तु वह हुमायूं के सामने उपस्थित होने को तैयार नहीं था। वास्तव में वह हुमायूं को धोखे में रखना चाहता था। हुमायूं ने दूत को विदा किया तथा शाह हुसेन को सामने उपस्थित होने के लिए कहा। कुछ दिन व्यतीत होने पर भी शाह हुसेन नहीं आया। युद्ध के अतिरिक्त अब अन्य कोई मार्ग नहीं था।

यादगार नासिर नदी पार कर हुमायूं से आ मिला था। विचार विमर्श के पश्चात यादगार नासिर को भक्कर दुर्ग के अभियान के लिए छोड़कर हुमायूं थट्टा की तरफ रवाना हुआ (सितम्बर 1541 ई०, 1 जमादि उल आखिर 948 हि०) मार्ग में सेहवान के निकट कुछ सिन्धियों ने हुमायूं के दल पर आक्रमण किया, किन्तु हुमायूं के दल ने उन्हें मार भगाया। 6 नवम्बर 1541 ई० (17

---

1 अकबरनामा, 1, पृ० 174। हिजरी वर्ष को सभी स्वीकार करते हैं किन्तु इसके दिन तथा अंग्रेजी तिथि के विषय में मतभेद है। डा० बनर्जी के अनुसार 18 जमादिउल अव्वल 948 हि० को बृहस्पतिवार 9, सितम्बर 1541 ई० था। बेवरिज अकबरनामा के अंग्रेजी अनुवाद में 11 सितम्बर लिखते हैं। कुछ समकालीन इतिहासकारों ने उस दिन मंगलवार लिखा है। बनर्जी, हुमायूं 2, पृ० 43, नोट 2।

2 अकबरनामा, पृ० 175, असकिन' 2, पृ० 222, श्रीमती बेवरिज (हुमायूंनामा पृ० 151) लिखती हैं कि उसे मुल्तान भक्करी के पास भेजा गया, वह बीमार पड़ा था उसकी मृत्यु हो गयी। उनका यह वर्णन सही नहीं है।

राजव, 648 हि०) को हुमायू सहवान[1] कस्ब म पहुचा और उसने दुग का घेरा प्रारम्भ किया।

सेहवान का घेरा काफी दिना तक चला। शाह हुसन ने भक्कर के दुग म आवश्यक वस्तुए जमा कर दी और स्वय सेहवान तथा भक्कर के बीच चक्कर लगाता रहा, जिससे मुगलो को खाने पीने की वस्तुए न प्राप्त हो सकें तथा उसक दुग रक्षको को किसी तरह की कमी न हो। इस बीच मुगला का काफी कष्ट हुआ। खाने-पीने तथा युद्ध सामग्री की कमी तथा बीमारियो के अतिरिक्त बाढ ने मुगला के कष्ट का और भीषण बना दिया। इस परिस्थिति म बहुत-स अमीर तथा सिपाही हुमायू को छोडकर भागने लगे। शाह हुसेन एस व्यक्तिया को प्रोत्साहित करता था तथा उह धन और पद दकर अपनी ओर कर लता था। मीर ताहिरसद्र तथा ख्वाजा गियासुद्दीन जामी जसे व्यक्ति भी हुमायू को छोडकर शाह हुसेन स जा मिले। इसी तरह मीर बरका, मिर्जा हसन, जफर अली, ख्वाजा महीब अली बख्शी हुमायू को छोडकर यादगार नासिर स भक्कर म जा मिले।[2] इसी बीच हुमायू का पता चला कि मुनीम खाँ, फजील बेग तथा अय लोग भाग जाना चाहते हैं। हुमायू ने भागने वाला का रोकने के लिए उनके नेता मुनीम खा को ब दी बना लिया।

दूसरी तरफ यादगार नासिर मिजा रोहूरी म डटा हुआ था। इस तरह मुगल सेना दो भागा म बटी हुई थी। सिधिया न तीन बार यादगार नासिर पर आक्रमण किया। अन्तिम बार के आक्रमण म मुगला ने बहुत-स शत्रुआ को मार डाला। इस तरह यादगार नासिर को पराजित करन म असफल होकर शाह हुसेन ने एक दूसरा पडयन्त्र रचा।

सेहवान म हुमायू की स्थिति दिन प्रतिदिन खराब होती जा रही थी। स्थिति यहा तक पहुच गयी कि शाह हुसन क पडाव पर आक्रमण करन के लिए अलीबेग ज नायर पाच सौ सिपाहियो का भी प्रब ध न कर सका।[3] इस दुदशा की अवस्था म हुमायू न यादगार नासिर से सहायता मागी। यादगार नासिर ने तरदी बेग तथा कासिम बेग को सना के साथ भेजा तथा स्वय हुमायू की सहायता के लिए जाने की तैयारी की। शाह हुसेन इससे सतक हुआ। उसने यादगार नासिर को फुसलाकर

---

1 सेहवान $26^0 26'$ उत्तर तथा $67^0 54'$ पूव म स्थित था। तबकात अकबरी, डे, 2, पृ० 79, नोट 2)

2 अकबरनामा, 1, पृ० 176।

3 जौहर, स्टीवट, पृ० 46।

अपने पक्ष मे करने की योजना बनायी। उसने बाबर कुली को यादगार नासिर के पास भेजकर कहलाया कि उसके कोई पुत्र नही है और वह यादगार नासिर से अपनी पुत्री का विवाह कर उसे अपना राज्य देना चाहता है।[1] यही नही, उसने यह भी अश्वासन दिया कि दोनो मिलकर सरलता से गुजरात पर अधिकार कर सकेंगे। यादगार नासिर इस कुचक्र मे फस गया। उसने हुमायू की सहायता की माग पर ध्यान नही दिया तथा प्रारम्भ मे सहायतार्थ भेजी गयी सेना को भी वापस बुला लिया। सेहवान का घेरा चलाना असम्भव था। हुमायू को विवश होकर सेहवान का घेरा उठाना पडा। बचे हुए सैनिको को लेकर वह भक्कर की तरफ रवाना हुआ।

मार्ग मे हुमायू को अनेक कठिनाइयो का सामना करना पडा। वह घोडे से गिर पडा जिससे उसके हाथ पाव मे चोट लगी। सिन्धी सेना ने एक बार अचानक आक्रमण कर दिया और मुगल महिलाओ को नगे पैर भागकर अपनी रक्षा करनी पडी।[2] हुमायू ने निराश होकर मुनीम खा को शाह हुसेन से मुगलो के प्रति उदारता दिखाने की प्रार्थना करने के लिए भेजा। शाह हुसेन ने उसकी प्रार्थना अस्वीकार कर दी किन्तु हुमायू को अधिक तग नही किया गया।

भक्कर पहुचकर हुमायू को और निराशा हुई। यहा यादगार नासिर नदी पार करने के लिए उसे नावें देने को तैयार नही था। रात मे उसने सिन्धियो से नावें हटा लेने को कह दिया और प्रात उसने हुमायू से यह कहकर क्षमा माग ली कि शत्रु नावें लेकर भाग गये।[3] इस समय स्थानीय दो जमीदारो—झाला तथा गन्जम—की सहायता से हुमायू ने सिन्ध नदी पार की। हुमायू के नदी पार करने की सूचना से यादगार नासिर इन जमीदारो से बडा नाराज हुआ। कुछ अरगून सैनिको को मारकर उनके सिरो के साथ वह नाटकीय ढग से हुमायू के सामने उपस्थित हुआ जिससे उसका सन्देह मिट जाए। हुमायू ने उसे क्षमा कर दिया। शाह हुसेन के कहने पर यादगार नासिर ने दोनो जमीदारो को हुमायू के खेमे से जहा वे शाह हुसेन के डर से छिपे हुए थे, पकडकर शाह हुसेन को दे दिया। शाह हुसेन ने उन्हे मार डाला।[4] इस तरह हुमायू की मूर्खता से उसके आपत्तिकाल के

1 तारीखे मासूमी, पृ० 174, अकबरनामा 1, पृ० 177, तबकाते अकबरी डे, 2, पृ० 81।

2 जौहर स्टीवर्ट, पृ० 47, अंग्रेजी अनुवाद मे स्त्रियो के अर्धनग्न अवस्था मे भागने का उल्लेख है।

3 तबकाते अकबरी, डे, 2, पृ० 82।

4 अकबरनामा, पृ० 178, तबकाते अकबरी, डे, पृ० 82 83।

दो सहायकों की निमम हत्या हुई।

यादगार नासिर हुमायूं के आदमियों को भडकाता रहा और हुमायूं के खेमे से इनका भागना इतना साधारण हो गया कि उसको रात्रि के लिए हुमायूं को एक बार रात भर जागना पडा। यादगार नासिर अब खुले रूप से हुमायूं का विरोध करने लगा। वह उसे राहरी में पडाव डालने देने के लिए भी तयार नहीं था। यहां नहीं, एक बार उसने हुमायूं पर छापा मारने का भी विचार किया।[1] बडी कठि-नाई से उसे रोका जा सका। हुमायूं के लिए आपत्तिकाल की ये कठिनाइयां असह-नीय थी। मुगल पडाव में दुर्भिक्ष की अवस्था थी। मित्र, सम्बन्धी सभी उसे धोखा दे रहे थे। किसी का विश्वास नहीं किया जा सकता था। इस मानसिक कष्ट की अवस्था में चारों तरफ से निराश हुमायूं ने सन्यास लेने का विचार किया और राजत्व त्यागकर कावा जाने का विचार करने लगा। ऐसी कठिन स्थिति में उसने जोधपुर जाने का विचार किया। वहां के शासक मालदेव ने कुछ दिन पूर्व उसे आमन्त्रित किया था।

## मालदेव तथा हुमायूं

राजपूताना के इतिहास में राठौर वंश का प्रमुख स्थान है। बारहवीं सदी के अन्त में यहां का शासक जयचन्द (1170 94 ई०) था। मुहम्मद गोरी के द्वारा चन्दवार के युद्ध में पराजित होने के पश्चात् इस वंश की शक्ति को बहुत बडा धक्का लगा, किन्तु इस वंश का अन्त नहीं हुआ। यहां से भागकर ये लोग जोधपुर चले गये, जो बाद में इस राज्य का केन्द्र बना। जिस समय मुगल साम्राज्य की स्थापना हुई उस समय जोधपुर पर मालदेव राज्य करता था। राव मालदेव, राव गांगा का ज्येष्ठ पुत्र था। इसका जन्म 5 दिसम्बर, 1511 ई० को हुआ था। गांगा का स्वभाव विनम्र और सुशील था। उसने अपना राज्य बढाने का कोई प्रयत्न नहीं किया। इसके विपरीत मालदेव उग्र स्वभाव का और महत्वाकांक्षी था। इस कारण वह अपने पिता का विरोध करता था। एक दिन जब अफीम की पिनक में गांगा ऊपर की मंजिल के झरोखे में बैठा था, मालदेव ने पीछे से जाकर उसे उठा-कर नीचे फेंक दिया, जिससे उसकी मृत्यु हो गयी।[2] पिता को मारकर जिस समय मालदेव जोधपुर की गद्दी पर बैठा उस समय उसके अधिकार में केवल सोजत

---

1 अकबरनामा, 1, पृ० 178, तबकाते अकबरी, 2 82 83।

2 ओझा, जोधपुर का इतिहास, 1, पृ० 280 81 रेऊ, मारवाड का इतिहास, 1, पृ०115, कविराज श्यामलदास, वीरविनोद, 2, पृ०808।

महत्त्वाकाक्षी मालदव न राज्य विस्तार की इच्छा स प्रेरित हाकर कुपा की अध्यक्षता म एक वडी सना वीकानर की तरफ रवाना की।[1] चढाइ की खबर पाकर वीकानेर के शासक राव जतसी न अपन मन्त्री नगराज म सलाह कर उसे शेरशाह के पास सहायता हेतु भेजा।[2] नगराज तथा कल्याण मल क लौटन के पहले ही मालदव न वीकानर पर आक्रमण कर, जतसी का युद्ध म मारकर उसके राज्य पर अधिकार कर लिया।[3] बीकानेर द्वारा शरशाह म सहायता मागने की सूचना पाकर ही मालदेव न हुमायू को आमन्त्रित किया था। एसा प्रतीत होता है कि उसे भय था कि वह शेरशाह म बीकानेर की रक्षा नही कर सकेगा। इसी कारण हुमायू के जोधपुर राज्य म प्रवेश करन के पश्चात ही उसन उस बीकानर देन का अश्वासन दिया।[4] हुमायू को आमन्त्रित करन क पश्चात शरशाह स युद्ध अनिवाय था। मालदेव इसके लिए तैयार था। हुमायू के निष्कासन का वह अस्थायी समझता था। मुगल सम्राट को दिल्ली तख्त पर बठाकर वह उत्तरी भारत की राजनीति को नियन्त्रित कर सकता था।[5] मालदेव का निमत्रण हुमायू के राजपूतो के प्रति प्रेम के कारण नही था।[6] प्रथम दो मुगल सम्राटा न कभी राजपूतों की सहायता नही की जिसस यह निष्कष निकाला जा सक। वास्तव म यह मालदेव की अपने रक्षाथ तथा अपनी स्थिति को सुदृढ बनाने क लिए था। मालदेव बुद्धिमान राजनीतिज्ञ था। निमत्रण भेजन के पूव उसन लाभ-हानि का अनुमान लगा लिया हागा, क्योकि इसमे असफलता का अथ उसका विनाश था।[7] परिस्थिति भी मालदेव के पक्ष मे थी। शेरशाह अभी अपने शासन और साम्राज्य को पूण रूप स

1 जोधपुर राज्य की ख्याति, 1, प० 69, ओझा, जाधपुर का इतिहास, 1, उद्धृत, प० 292।

2 जय सोम का कमचन्द वशात कीत्तन काव्यम, आझा, जाधपुर का इतिहास, जिल्द 1, प० 292।

3 रेऊ मारवाड का इतिहास, 1, प० 125 26, यह घटना 1598 विक्रमी (1541 42 ई०) की है। ओझा, जाधपुर का इतिहास, 1, प० 292 93।

4 गुलबदन, हुमायूनामा, वेवरिज, प० 154।

5 डा० ईश्वरी प्रसाद, हुमाय, प० 210।

6 Probably, he also considered Humayun personally a friend of the Rajputs and was aware of his relations with the Sisodias of Mewer" बनर्जी, हुमायू, 2 प०59 का यह विचार सत्य नही है।

7 कानूनगो, शेरशाह, प० 266।

संगठित नहीं कर सका था। बंगाल में खिज्र खाँ के विद्रोह के परिणामस्वरूप शेरशाह अपनी सेना के एक भाग के साथ पूर्वी अभियान में लगा था। लगभग 50,000 अफगान सेना गक्खर के विरुद्ध लगी हुई थी। इस तरह शेरशाह की अधिकतर सेना के दो भाग उसके साम्राज्य के पूर्वी तथा पश्चिमी सीमाओं में व्यस्त थे। दोनों भागों की सेनाओं को एकत्र करने में काफी समय लग जाता। ग्वालियर अब भी शेरशाह के अधिकार में नहीं आया था और शेरशाह का सेनापति शुजात खाँ उसका घेरा डाले हुए पड़ा था। मालवा के सरदार शेरशाह के विरुद्ध थे। राजपूत सेनाएं स्थायी नहीं थी, बल्कि समय पर इकट्ठी की जाती थी। मालदेव की सेना उस समय उसके पास थी। ऐसी परिस्थिति में यदि हुमायूं 1541 ई० की वर्षा ऋतु में जोधपुर आ जाता तो संभव था कि मालदेव उसकी सहायता कर उसे दिल्ली के तख्त पर बैठाने में सफल होता। किन्तु इस बीच हुमायूं सिन्ध के भागों में मारा मारा फिरता रहा तथा सिंध की विजय में लगा रहा, जिस पर अधिकार करना वह अधिक आवश्यक समझता था। सिंध की कठिनाइयां, हिन्दाल का पलायन, यादगार नासिर का विद्रोह तथा सिंध पर विजय पाना असम्भव देखकर हुमायूं को जोधपुर के निमंत्रण की याद आयी।

## हुमायूं की जोधपुर यात्रा

चारों तरफ से निराश होकर हुमायूं ने जोधपुर जाने का विचार किया। उसने यादगार नासिर को वह प्रदेश समर्पित कर दिया तथा उसे यह चेतावनी दी कि शाह हुसेन अरगून उसे भक्कर पर अधिकार नहीं करने देगा। भक्कर को छोड़कर हुमायूं उच्च आया (मई 1542 ई०)। मार्ग में उसे जल, अन्न तथा जानवरों के लिए चारे का बहुत कष्ट हुआ। उच्च में उसने बख्शु लंगाह से सहायता मांगी, किन्तु इस बार उसने सहायता नहीं दी। मार्ग में मुगलों पर आक्रमण कर लोग उन्हें लूट भी लेते थे। स्थिति इतनी खराब हो गयी कि मुगलों को बेर तथा इसी प्रकार के जंगली फलों को खाकर समय काटना पड़ा।[1] इस तरह हुमायूं को बहुत कठिनाइयों का सामना करना पड़ा। उच्च से दिलावरा, वासिलपुर होते हुए 31 जुलाई 1542 ई० को बीकानेर से 12 कोस पर हुमायूं ने पड़ाव डाला। मार्ग में अली बेग ने सुझाव दिया कि दिलावरा के दुर्ग पर अधिकार कर लिया जाए किन्तु हुमायूं ने यह कहकर अस्वीकार कर दिया कि इससे मालदेव नाराज हो

1 जौहर, स्टीवर्ट, पृ० 52 53।

जाएगा।[1]

मालदव के राज्य म पहुचने के पश्चात् हुमायू को एसा आभास हुआ कि मालदेव कदाचित उसकी सहायता नही करेगा। अबुल फजल लिखता है कि हुमायू के साथियो को मालदेव से धोखे का भय हुआ तथा उन्होने हुमायू को सतक रहन के लिए कहा। हुमायू ने मीर समन्दर को अपना दूत बनाकर मालदव के दरबार म भेजा। लौटकर मीर समन्दर ने सूचना दी कि मालदव यद्यपि स्वामिभक्ति की बात करता है पर उसस सहायता की आशा नही है और उसके विचार पवित्र नही है।[2]

मुगलो की अवस्था इस समय बहुत ही शोचनीय थी। अन्न तथा पानी क बिना उन्हे बहुत कष्ट उठाना पडा।[3] हुमायू की सना फलोदी परगन म पहुची। यहा उन्हे आवश्यक वस्तुए प्राप्त हुइ। मालदव ने भी सूखे मेव, अशर्फिया स लदा ऊट, कवच तथा एक पत्र भेजा, जिसम हुमायू का स्वागत करते हुए उसने लिखा कि 'मैं आपको बीकानेर देता हू।[4] इसी बीच हुमायू का एक दरबान राजू भागकर मालदेव के पास आया। वहा उसने मालदेव को सूचित किया कि हुमायू के पास कुछ बहुमूल्य हीरे जवाहरात ह। यही सूचना एक दूसर व्यक्ति जान मुहम्मद इशाक आका स भी मिली। स्थिति का पता लगान क लिए मालदेव ने नागौर के सनकाई नामक अपने एक विश्वासपात्र सेवक को एक व्यापारी क भेश म हुमायू के पास भेजा। उसने यह प्रकट किया कि वह हुमायू से हीरे खरीदना चाहता है। हुमायू ने इसका उत्तर दिया कि ऐसे अमूल्य हीर खरीद नही जा सकत। व या तो तलवार के जोर से प्राप्त किय जा सकत हैं या किसी सम्राट

---

1 जौहर, स्टीवट, प० 53। हुमायू ने उत्तर दिया, "इस दुग पर अधिकार जमा लेने से मैं ससार का बादशाह न हो जाऊगा पर मालदेव जरूर नाराज हो जाएगा।"

2 अकबरनामा 1, प० 171 80।

3 जौहर लिखता है कि माग मे हुमायू को एक मुगल मिला जिसस उसने ऋण लिया था। वह प्यास के कारण मरने मरन को हुआ था। हुमायू न उससे कहा, 'जो ऋण मुझ पर है यदि उसे तू जल की एक करौती के बदले मे क्षमा कर दे तो तुझे जल पिलाऊगा।" मुगल न इसे स्वीकार किया। हुमायू न कुछ लोगो को साक्षी बनाया और जल मुगल को दिया (जौहर स्टीवट, प० 54)। इससे हुमायू के चरित्र, पानी की कठिनाई तथा हुमायू के धन की कमी प्रमाणित होती है।

4 गुलबदन हुमायूनामा बेवारिज, पृ० 154 जौहर, स्टीवट, प० 55।

से दान द्वारा प्राप्त हो सकते है।[1] इस वार्ता ने तथा मालदेव के इस बने हुए व्यापारी के आगमन ने हुमायू को सशंकित कर दिया।

हुमायू ने एक दूसरे दूत रायमल सोनी को मालदेव के पास भेजा। सन्देह इतना अधिक हो गया था कि उसमे यह कहा गया कि यदि वह लिखकर परिस्थितियों की सूचना न दे सके तो संकेत द्वारा इसकी सूचना दे। संकेत के लिए निश्चित हुआ कि यदि वह एक हाथ की पांचों अंगुलियों को मोड ले तो इसका अनुमान लगाया जाए कि मालदेव विश्वसनीय व्यक्ति है, किन्तु यदि उसे धोखे का भय हो तो केवल सबसे छोटी अंगुली दबाकर इशारा करे।[2]

रायमल सोनी को भेजने के पश्चात हुमायू ने फलोदी से आगे बढ़कर कुलय योगी (या योगी तालाब) नामक स्थान पर अपना पडाव डाला। यहा रायमल द्वारा भेजा गया संदेशवाहक आया। उसने अपनी कनिष्ठा बन्द की, जिससे मालदेव से धोखे का संकेत मिला। इससे हुमायू के मुगल दल में बडी बेचैनी हुई। हुमायू फिर भी निराश नहा हुआ। उसे आशा थी कि मालदेव निश्चय ही उसकी सहायता करेगा। इसके अतिरिक्त मार्ग की कठिनाइयो तथा अन्य कोई सहायक न होने से भी उसने पुनः एक बार मालदेव के विचारो के विषय में पता लगाने का प्रयत्न किया। उसने तीसरी बार शमसुद्दीन अतका खा को मालदेव के पास भेजा।

## शेरशाह तथा मालदेव

शेरशाह की पंजाब विजय तथा उसकी मुगलो से संधि वार्ता का वर्णन हम ऊपर कर आये है। शेरशाह मुगलो को पंजाब से पूर्णतया हटा देना चाहता था। इसी हेतु उसने ख्वास खा को हुमायू का, तथा कुतुब खा को कामरान का पीछा करने के लिए नियुक्त किया था। कामरान के सिंध नदी के पार करने के पश्चात कुतुब खा सिंध नदी से लौट आया। ख्वास खा भी हुमायू के सिंध प्रवेश करने के पश्चात पंचनद से लौट आया।[3] शेरशाह कुछ दिन खुशाब में शासन प्रबंध करने के लिए रुका रहा। बिलोच लोगो को अधीन रखने के लिए उसने रोहतास नामक दुर्ग का निर्माण प्रारम्भ किया। हैदर मिर्जा ने कश्मीर पर अधिकार कर लिया था। कश्मीर के भूतपूर्व शासक काजी चक ने सहायता

1 अकबरनामा 1, पृ० 180, जौहर, स्टीवर्ट, पृ० 55।

2 अकबरनामा, 1 पृ० 180।

3 कानूनगो, शेरशाह, पृ० 231।

देकर शेरशाह ने हैदर मिर्जा को व्यस्त रखा। इसी समय उसे बगाल म खिज्र खा के विरोध की सूचना मिली। हैबत खा नियाजी, ख्वास खा तथा अन्य सरदारो को 50 000 सेना के साथ गक्खर प्रदेश म छोडकर वह बगाल चला गया (मार्च 1541 ई०)।

बगाल म शान्ति स्थापित कर तथा वहा का शासन सगठित कर शेरशाह ने मालवा पर आक्रमण किया। इस समय मालवा म तीन स्वतन्त्र सरदार शासन करत थ। माडू, उज्जैन तथा सारगपुर म मल्लू खा रायसीन म पूरनमल तथा हिन्दीया तथा सवास म मुईन खा। शेरशाह क पहुचत ही हुमायू द्वारा नियुक्त मुहम्मद कासिम न ग्वालियर समर्पित कर दिया। गागरोन म रायसीन के राजा प्रतापशाह के शक्तिशाली सहायक पूरनमल न उसकी अधीनता स्वीकार की। कादिर शाह न भी शेरशाह की अधीनता स्वीकार की, किन्तु एक रात वह भागकर गुजरात चला गया। मुईन खा न भी अधीनता स्वीकार की। शेरशाह को कादिर के भागने का अनुभव था। उसन मुईन खा का बन्दी बना लिया तथा उसका राज्य अपने अधीन कर लिया।[1] पूरा मालवा बिना खून बहाये शेरशाह के अधिकार म गया। शासन प्रबन्ध करने के लिए वहा अपने अधिकारी नियुक्त कर शेरशाह न रणथम्भौर की ओर कूच किया। दुर्ग के प्रबन्धक उस्मान खा न बिना युद्ध के किला उसके सुपुर्द कर दिया। वहा अपने अधिकारी नियुक्त कर शेरशाह आगरा लौटा। इस तरफ शेरशाह ने बिलोचिस्तान से बगाल तथा मालवा म जितन समय म शान्ति स्थापित की तथा शत्रुओ को पराजित किया, उतने समय हुमायू सिन्ध म कठिन परिस्थितियो म घूमता रहा। इससे दोनो की शक्ति तथा योग्यता का मूल्याकन हो सकता है।

आगरा पहुचने के कुछ ही दिन बाद शेरशाह को हुमायू की जोधपुर यात्रा, की सूचना मिली। जसा ऊपर वर्णन किया जा चुका है, शेरशाह मुगलो को हिन्दुस्तान की भूमि से भगा देना चाहता था। वह मालदेव की शक्ति को जानता था। जोधपुर दिल्ली से अधिक दूर नही था। रणथम्भौर तथा मालवा को अधीन करने के पश्चात् आगरा की स्थिति सुरक्षा की दृष्टि से अच्छी हो गयी थी। फिर भी झज्जर[2] मालदेव के अधिकार म था। यह दिल्ली से केवल 30 मील की दूरी पर था।

---

1 शेरशाह क मालवा विजय के लिए देखिए—कानूनगो, शेरशाह, पृ० 249 62, आशीर्वादीलाल श्रीवास्तव, शेरशाह एण्ड हिज सक्सेसस, पृ० 42 43।

2 $28^0$ $35'$ अक्षाश तथा $78^0$ $43'$ देशान्तर पर स्थित।

हुमायूं के आगमन की सूचना से शेरशाह का सशंकित होना स्वाभाविक था। व्यर्थ के कूटनीतिक पत्र-व्यवहार का अवसर नहीं था। शेरशाह प्रत्येक कार्य को तत्काल तथा व्यावहारिक ढंग से करने का अभ्यासी था। वह आगरा से नागौर की तरफ तत्काल रवाना हो गया। कुछ दूर आगे बढ़ने के पश्चात उसने अपना एक दूत मालदेव के पास भेजा। उसने मालदेव को सूचित किया कि या तो वह स्वयं हुमायूं को जोधपुर से भगा दे या यदि उसको कठिनाई हो तो वह अफगानों को ऐसा करने के लिए सुविधा दे। अर्थ स्पष्ट था, यदि हुमायूं ने जोधपुर में प्रवेश किया तो अफगान दूसरी तरफ से जोधपुर में प्रवेश कर मुगलों को वहां से निकाल देंगे। शेरशाह ने नागौर तथा उसके निकट के भागों पर जो जोधपुर के भाग थे, अधिकार कर ही लिया था। जोधपुर पहुंचने में उसे अधिक समय नहीं लगता। शेरशाह उस समय मालदेव से युद्ध करना नहीं चाहता था, इस कारण उसने लिखा कि यदि मालदेव हुमायूं को भगा देगा तो वह नागौर पर उसका अधिकार स्वीकार कर लेगा और अलवर तथा अन्य स्थान जो वह चाहेगा उसे देगा।[1]

## हुमायूं की जोधपुर से वापसी,

जिस समय अतका खां मालदेव के दरबार में पहुंचा, उसी समय शेरशाह का दूत भी वहां पहुंचा। मालदेव के लिए बड़ी कठिन परिस्थिति थी। वह हुमायूं और शेरशाह दोनों से बचना चाहता था। किन्तु उसे अब अपने को या तो अफगानों का मित्र घोषित करना था या मुगलों का। मुगल पक्ष लेने का अर्थ था शेरशाह का जोधपुर पर आक्रमण। मालदेव युद्ध करने की परिस्थिति में नहीं था। उसकी सेना तैयार नहीं थी। मुगलों की अवस्था ऐसी नहीं थी कि वे अफगानों से मालदेव की रक्षा करते। मालदेव ने शेरशाह के दूत को दिखाने के लिए अपने कुछ सैनिकों को मुगलों के पड़ाव की दिशा में भेजा, जिससे अफगान दूत को यह विश्वास हो जाए कि मालदेव शेरशाह के पत्र के अनुसार कार्य करने को तैयार है, साथ ही मालदेव ने अतका खां को रोक लिया, जिससे वह भी देख ले कि सेना भेजी जा रही है, तथा हुमायूं को इसकी सूचना दे दे। अतका खां ने राजपूत सेना को जाते हुए देखा।[2] उसके मन में पहले से मालदेव पर संशय तो था ही, उसे विश्वास हो गया कि मालदेव का विचार मुगलों पर आक्रमण करने का है। बिना अनुमति

1 गुलबदन, हुमायूंनामा, बेवरिज पृ०, 154।

2 तबकात अकबरी, डे 2 पृ० 85। यदि मालदेव का विचार वास्तव में हुमायूं के ऊपर आक्रमण कर उसे बन्दी बनाना होता तो उसने अतका खां को बन्दी बना लिया होता या उससे छिपकर सेना भेजता।

लिये ही उसने वहा से भाग जाने का निश्चय किया। हुमायू का भूतपूव पुस्तकाध्यक्ष मुल्ला सुख उस समय मालदव की सेवा म था। उसने भी हुमायू को सूचित किया कि हुमायू आगे न बढे, जहा है वहा से फौरन वापस लौट जाए, मालदव उस (हुमायू को) ब दी बनाना चाहता है, मुगल उस पर बिलकुल विश्वास न कर। उसने अपन भूतपूव सम्राट को यह भी सूचित किया कि अफगान नता न मालदव क पास हुमायू को किसी भी तरह गिरफ्तार करने के लिए दूत भेजा है तथा उसके बदल म उसे अलवर और नागौर देने का वचन दिया है।[1] अतका खा मालदव के दरबार से बिना मालदेव की आज्ञा लिय ही लौट आया और उसन हुमायू को सूचित किया कि रुकन का समय नही है। मुगल पडाव म हलचल मच गयी। भागने की तयारी होन लगी।

मुगल पडाव उठाने की तैयारी कर रहे थे, उसी समय दो गुप्तचरो को ब दी बनाकर प्रस्तुत किया गया। अभी उनसे पूछताछ की जा रही थी कि उनम स एक न महमूद गिदबाज की कमर से तलवार खीच ली और सबस पहले उसी पर आक्रमण कर दिया। उसके बाद उसन बाकी ग्वालियरी को घायल कर दिया। दूसरे गुप्तचर न एक की कमर स कटार खीच ली तथा कुछ लोगो को घायल कर दिया और हुमायू क घोडे की भी हत्या कर दी। बडी कठिनता स इन दोनो की हत्या की जा सकी।[2] इसी समय शोर हुआ कि मालदेव आ गया। हलचल मच गयी। मुगल अमीर अपन स्वाथ म कितने लीन थे तथा हुमायू की अवस्था कितनी हीन हो गयी थी, यह गुलबदन के वणन स स्पष्ट हो जाता है। वह लिखती है कि इस हलचल म कोई ऐसा घोडा नही था जिस पर गभवती हमीदा बेगम भाग सकती। हुमायू ने तरदी बेग से घोडा देने को कहा किन्तु उसन इनकार कर दिया।

---

1 गुलबदन, हुमायूनामा, बेवरिज, पृ० 154।

2 वही। समकालीन इतिहासकारो म इस घटना के विषय मे भिन्नताए है। अबुल फजल (अकबरनामा, 1, पृ० 180) क अनुसार हीरे खरीदने के बहाने इन लोगो न मुगल पडाव मे प्रवेश किया। निजामुद्दीन (तबकाते अकबरी डे, पृ० 86) लिखता है कि दो गुप्तचर पकडे गय, अभी उनस पूछ ताछ हो ही रही थी कि उन्होने आक्रमण कर दिया। बदायूनी (मुन्तखबुत्त वारीख, पृ० 440) के अनुसार दो गुप्तचर पडाव के पास पकडे गये तथा उन लोगो को मृत्यु दण्ड दिया गया। उसी समय एक ने आक्रमण कर दिया। जौहर (स्टीवर्ट, पृ० 55 56) के अनुसार पथ प्रदशन के लिए दो ऊटवान पकडे गये। इनके ऊटो को राजसी ऊटो के साथ बाधने को कहा गया तथा हुमायू ने आज्ञा दी कि इनके हथियार छीनकर उन्ह ब दी बना दिया जाए। उसी समय उन लोगो ने आक्रमण किया।

हुमायू न अपना घाडा इसके लिए दन और स्वय जौहर के ऊट पर यात्रा करने का विचार व्यक्त किया। सौभाग्य से माहम अगा के पति नदीम वेग ने अपनी माता का घाडा वेगम को दिया और स्वय ऊट पर सवार हाकर रवाना हुआ।[1]

जोगी तालाव से चलकर हुमायू फलौदी पहुचा। राजपूत मुगलो का पीछा कर रहे थे। तरदी वेग और मुनीम खा को कुछ सनिका के साथ स्त्रिया की रक्षा के लिए नियुक्त कर हुमायू आग बढा। फलौदी से हुमायू सातलमेर पहुचा।[2] माग म राजपूता के दल स मुगला का युद्ध हुआ।[3] मुगल सना की सख्या कम थी फिर भी राजपूता न जमकर युद्ध नही किया। कदाचित् य मुगला स लडकर हुमायू को वन्दी नही बनाना चाहत थे। माग की कठिनाइया असहनीय थी। हवा गम थी। घाडे तथा चौपाये घुटने तक बालू म धस जात थे। अधिकाश स्त्रिया तथा पुरुप पैदल थे। सबस बडा कष्ट जल का था। तीन-तीन दिन उन्हे बिना जल क रहना पडा। पानी के लिए आपस मे लडाई हाती थी। डोल ज्योही कुए स बाहर निकाला जाता त्योही लोग उस पर टूट पडत थे, जिमस रस्सी टूट जाती थी। अनक व्यक्ति प्यास से मर गय और नष्ट हा गय।[4] इस तरह कठिनाइया का सहता हुआ हुमायू जसलमेर के निकट पहुचा (13 अगस्त 1542 ई०)।

जसलमर राज्य म गा हत्या वर्जित थी। हुमायू के आदमियो ने यहा कुछ गायो की हत्या कर दी यहा का शासक रावल लोनकरन इससे बहुत नाराज हुआ। उसने मुगल सम्राट क पास,अपना दूत भेजकर इसकी शिकायत की तथा स्पष्टीकरण मागा। मुगलो न इसके लिए क्षमा मागन क बजाय दूत को बन्दी बना लिया। रावल लोनकरन न अपने आदमियो द्वारा ऐसा प्रबन्ध किया कि मुगला को जल न प्राप्त हा सके। रावल के पुत्र मालदेव ने मुगला पर आक्रमण कर उनके कुछ

---

1 गुलबदन, हुमायूनामा, बेवरिज, पृ०154-55।

2 बनर्जी, हुमायू, 2, पृ० 69।

3 अकबरनामा, 1, पृ० 181, गुलबदन, हुमायूनामा, बेवरिज, पृ० 155-56, निजामुद्दीन के अनुसार शखअली वेग के नेतृत्व मे 22 मुगलो न सख्या मे अपने से एक बडी राजपूत सेना को पराजित किया। (तबकात अकबरी डे, 2, पृ० 84) बदायूनी (मुन्तखबुत्तवारीख, पृ० 440) का वणन भी निजामुद्दीन ही जसा है। जौहर के अनुसार भी मुगल सेना की सख्या कम थी (स्टीवट, पृ० 57)।

4 गुलबदन, हुमायूनामा, बेवरिज पृ०155 57।

के पत्र के कारण हुमायू तत्काल अमरकोट की ओर चल पडा।[1]

मारवाड की हस्तलिखित पुस्तको म इस घटना का वणन इस प्रकार है—

"शेरशाह से हारकर जब बादशाह हुमायू मालदेव जो स सहायता प्राप्त करन को जोधपुर के निकट आकर ठहरा, तब रावजी ने उसका बडा आदर-सत्कार किया। इसके बाद हुमायू न जोधपुर के निकट रहना अनुचित समझ फलौदी म अपना मुकाम करने की इच्छा प्रकट की। इस उन्होने भी सहष स्वीकार कर लिया। जब इसी के अनुसार वह देइसट स फलौदी को रवाना हुआ तब माग के ग्रामो म होन वाले उपद्रव को रोकने के लिए इ होने अपने सनिक भी उसके पीछे भेज दिये। परन्तु शाही लश्कर को इससे उलटा यह सन्देह हो गया कि शायद य लोग माग मे हमको मारकर शाही खजाना लूटन को ही साथ हुए हैं।

"इसके बाद एक दुघटना और हो गयी। जिस समय हुमायू फलौदी पहुचा उस समय उसके कुछ सैनिको न मिलकर एक गाय को मार डाला। इससे रावजी की सेना मे घोर असन्तोष फैल गया। यह देख हुमायू का स देह और भी बढ गया और वह फलौदी को छोड सि ध की तरफ चल पडा। परन्तु रावजी के सनिको ने समझा कि हि दुओ के धम का अपमान करने के लिए ही शाही सनिको ने यह गोवध किया है। इसस वे लोग उत्तेजित हो गय और उ होने जाते हुए बादशाह का पीछा किया। सातलमेर म पहुचते पहुचते दोनो पक्षो के बीच मुठभेड हो गयी। परन्तु थ त म अपने आदमियो की सख्या की अधिकता के कारण हुमायू बचकर निकल गया और जसलमेर होता हुआ अमरकोट जा पहुचा।"[2]

मुगल इतिहासकारो के वणनो से निम्नलिखित बातें प्रकट होती हैं—

1 मालदव ने हुमायू को आमन्त्रित किया।

2 निमन्त्रण के कई महीने बाद हुमायू जोधपुर पहुचा।

3 हुमायू के जोधपुर पहुचते ही शेरशाह ने मालदेव के राज्य मे पहुचकर उस चेतावनी दी कि वह उसे अपने राज्य स बाहर निकाल दे।

4 हुमायू के जोधपुर म प्रवेश करने पर प्रारम्भ म मालदेव ने आश्वासन दिया किन्तु वह हुमायू के सामने उपस्थित नही हुआ।

5 मुगल दूत अतका खा तथा शेरशाह का दूत एक साथ मालदेव के

---

1 तबकाते अकबरी डे, 2, प० 85 86।

2 रेऊ, मारवाड का इतिहास, 1, पृ० 127, वीर विनोद, 2, पृ० 809 मे कविराज श्यामलदास लिखते है कि बादशाह के साथियो ने गाय मारी जिससे मालदेव नाराज हुआ। उसकी नाराजगी की खबर पाकर हुमायू डरकर अमरकोट चला गया।

दरबार मे पहुच ।

6 मालदेव ने हुमायू के पीछे एक सेना भेजी जिसकी शक्ति तथा सख्या मुगलो से कही अधिक थी फिर भी कोई मुगल बदी नही बनाया गया, यद्यपि एक साधारण युद्ध हुआ ।

7 मालदेव न अपने जासूस हुमायू के खेमे म भेजकर उसकी स्थिति का पता लगाने का प्रयत्न किया ।

उपर्युक्त वणन तथा घटनाओ के अध्ययन से स्पष्ट हो जाता है कि जिस समय मालदेव ने हुमायू को निमन्त्रित किया था उस समय की अपेक्षा जब हुमायू आया तब परिस्थितिपूण रूप से बदल चुकी थी । शेरशाह बगाल से लौट आया था मालवा पर उसका अधिकार हो चुका था और वह जोधपुर के राज्य म प्रवेश कर अपनी सेना के साथ उस पर आक्रमण करने को तयार था । मालदेव की सेना भी कदाचित तैयार नही थी । मुगल सेना नाममात्र की थी । अफगान सेना का सामना करना असम्भव था । इस तरह हुमायू के आगमन के समय मारवाड की पूर्वी तथा दक्षिणी-पूर्वी सीमा पर राजनीतिक परिस्थिति ही बदल गयी थी । यदि मालदेव न बुद्धिमानी न दिखायी होती तो शेरशाह ने जोधपुर पर आक्रमण कर दिया होता और मुगल तो भाग ही जाते, मालदेव भी पददलित होता । हुमायू की सबसे बडी भूल यह थी कि जिस समय निमत्रण दिया गया, उस समय वह न आकर कई महीन बाद आया । इसम मालदेव का दोष नही था । मालदेव ने हुमायू के प्रति कठोरता नहा दिखायी । उसके व्यवहार से उसकी कठिनाई तथा असमजस स्पष्ट प्रकट होता है । यदि वह चाहता तो हुमायू को बन्दी बना सकता था, किन्तु वह ऐसा करना नही चाहता था । वह चाहता था कि किसी तरह हुमायू जोधपुर से चला जाए । यह मालदेव के पक्ष मे ही नही बल्कि हुमायू के पक्ष म भी ठीक था । ऐसा प्रतीत होता है कि मालदेव को हुमायू की शक्ति का अनुमान नही था । जिस तरह हुमायू न अपन दूत भेजे तथा मालदेव की वास्तविक नीयत का पता लगाना चाहा उसी तरह मालदेव ने भी अपने गुप्तचर भेजे । दुभाग्यवश य गुप्तचर पकडे गये जिससे मुगल सशकित हो गये । मारवाड के समकालीन इतिहासकारो के वणन से भी यह साबित होता है कि यह सब विषम परिस्थितियो तथा सन्देह का परिणाम था । मालदेव का इसमे कोई दोष नही था । अबुल फजल तथा निजामुद्दीन अहमद के वणन से यह स्पष्ट हो जाता है, वे भी पूण रूप से मालदेव को विश्वासघाती नहीं मानत । शेरशाह के प्रभाव का वे स्पष्ट उल्लेख करते है जिससे प्रमाणित होता है कि राज्य की सुरक्षा के लिए उसके सामने और कोई माग नही था । वास्तव मे उन कठिन परिस्थितियो म मालदेव हमारी सहानुभूति का पात्र है । उसने विश्वास-

धान का प्रश्न ही नही उठता।[1]

## अमरकोट मे

हुमायू अमरकोट बडी बुरी अवस्था म पहुचा। उसके पास न धन था न कपडे। साथियो, सैनिका तथा सहयोगिया की सख्या भी कम थी। जो थे भी उन्ह कई महीनो स वेतन नही मिला था जिससे वे शोर मचाते रहते थे।[2] हुमायू ने तरदी वेग स बीस प्रतिशत ब्याज पर 80,000 अशर्फिया का ऋण लिया।[3] जौहर के अनुसार सब लोगा की तलासी ली गयी तथा जिसके पास जितना धन था। सब इकट्ठा किया गया। बाद मे प्रत्येक व्यक्ति का आधा धन वापस कर दिया गया और केवल आधा ही लिया गया।[4] प्राप्त धन सेवका तथा साथ के लोगा म वितरित कर दिया गया। केवल धन ही नही, लोगो से उनके आधे कपडे भी लिय गय, जिन्ह हुमायू ने अपने लिए रख लिया। इस तरह धन एकत्र कर हुमायू ने सेना को दिया जिससे उन लोगा न घोडे, हथियार तथा अन्य आवश्यक वस्तुयें खरीदी।

अमरकोट मे हुमायू लगभग दो महीने रहा (22 अगस्त से 11 अक्टूबर 1542 ई० के बीच) यहा राणा तथा मुगला ने मिलकर शाह हुसेन अरगून पर आक्रमण करने की तैयारी की। राणा भी शाह हुसने से प्रसन्न नही था। वह उसमे अपने पिता की मृत्यु का बदला लेना चाहता था। उसने दो हजार अपनी तथा पाच हजार अपने मित्रा की सनाए[5] हुमायू की सवा के लिए देन का वचन दिया। इससे हुमायू को बडी आशा हुई। अपने परिवारा को अमरकोट के दुग म रखकर ये लोग जून के[6] विरुद्ध रवाना हुए। (राजब 1, 949 हि०)।

---

1 कानूनगो, शेरशाह, पृ० 276, ईश्वरी प्रसाद, हुमायू, प० 211, त्रिपाठी, राइज एण्ड फाल, प० 105।

2 जौहर, स्टीवट, पृ० 62, हुमायूनामा, बवरिज, प० 157।

3 गुलबदन, हुमायूनामा, वेवरिज, पृ० 157।

4 जौहर, स्टीवट, प० 63 64।

5 वही, पृ० 62। गुलबदन वेगम (हुमायूनामा, वेवरिज, प० 157) दो-तीन हजार अच्छी सेना लिखती है।

6 अबुल फजल के अनुसार जून जाजकान सरकार का एक महाल था तथा इसका लगान 31,65,418 दाम था। (आईने अकबरी 2, पृ० 341)

राणा तथा मुगल सेना 15 कोस पर पड़ाव डाले हुए थी। उसी समय तरदी बेग ने हुमायू को हमीदा बानो के पुत्र जन्म की सूचना दी। हुमायू की प्रसन्नता का ठिकाना न रहा। उस मरुभूमि में जश्न मनाने तथा नियमानुसार अमीरों और अन्य लोगों को इनाम देने के लिए धन नहीं था। हुमायू ने ईश्वर को धन्यवाद दिया। वितरित करने के लिए वस्तुओं के अभाव में उसने जौहर से कस्तूरी मंगाकर, उसे तोड़कर अमीरों में बांटते हुए कहा कि उसके पास पुत्र के जन्म के अवसर पर यही वितरित करने को है। "भगवान इस पुत्र का नाम और यश इस कस्तूरी की सुगन्ध की तरह फैलाये।"[1] इस तरह विश्व के महान सम्राट अकबर का जन्मोत्सव मनाया गया। तरदी बेग को इस शुभ सूचना देने का उपहार स्वरूप उसके पुराने अपराधों को क्षमा कर दिया गया।[2]

## अकबर की जन्म-तिथि

अकबर की जन्म तिथि के विषय में समकालीन तथा आधुनिक इतिहासकारों में मतभेद है। अबुल फजल के अनुसार अकबर का जन्म रविवार, 5 रजब 949 हि० अर्थात् 15 अक्टूबर 1542 ई० को हुआ। इस तिथि को अन्य समकालीन इतिहासकारों ने भी स्वीकार किया।[3] इसके विपरीत जौहर लिखता है कि अकबर

---

यह बहुत ही उपजाऊ महाल था। सम्भवतः यह थट्टा तथा सहवान के मध्य में सिंध के पूर्वी तट पर था। हेग के अनुसार सिंध डेल्टा प्रदेश में अमरकोट से 75 मील दक्षिण पश्चिम तथा थट्टा से 50 मील उत्तर पूर्व में रन के बायें तट पर (मेजर जनरल एम० आर० हेग, दि इण्डस डेल्टा कन्ट्री, पृ०92 93)। जून का नगर उस समय सिंध के प्रसिद्ध नगरों में से था। आज यहां केवल उसके भग्नावशेष हैं जो आधुनिक टाडो गुलाम हैदर के दक्षिण पूर्व में दो मील पर है। 1658 ई० में राजकुमार दारा शिकोह कुछ समय के लिए भागता हुआ यहीं ठहरा था और यहीं उसकी पत्नी नादिरा बेगम की मृत्यु हुई थी।

1 जौहर, स्टीवर्ट, पृ० 66।

2 गुलबदन, हुमायूनामा, बेवरिज, पृ०158।

3 अकबरनामा, 1, पृ० 183, तबकात अकबरी, डे, 2, पृ० 89 90, मुन्तखबुत्तवारीख (पृ० 441 42) तथा फिरिश्ता (ब्रिग्स, 2, पृ० 95) के अनुसार अकबर का जन्म रविवार रात्रि में 5 रजब, 949 को हुआ था। गुलबदन बेगम (हुमायूनामा, बेवरिज पृ०157) के अनुसार अकबर रविवार के प्रातः चौथी रजब को पैदा हुआ था।

का जन्म शनिवार 14 शाबान, 949 हि० को हुआ था।[1] कुछ विद्वानों ने[2] जौहर की तिथि को ही सही माना है। इनमें डॉ० विंसेंट स्मिथ प्रमुख हैं। वे लिखते हैं कि अबुल फजल ने जान-बूझकर अकबर की जन्म तिथि बदल दी। इन विद्वानों का मत है कि जन्म के समय जौहर उपस्थित था, इस कारण उसके द्वारा लिखी गयी तिथि अधिक विश्वसनीय है। जौहर के गलत तिथि लिखने का कोई कारण नहीं हो सकता है। अकबर की असली जन्म तिथि बाद में उसे जादू-टोने से बचाने के लिए बदल दी गयी, क्योंकि मुगलों को यह भय था कि यदि अकबर की सही जन्म तिथि का पता लग जाएगा तो जादू-टोने से उसकी हानि की जा सकती है। पाँचवीं रजब का दिन यह जानकर चुना गया क्योंकि इसी दिन पैगम्बर मुहम्मद साहब गर्भ में आये थे। रविवार को चुनने का कारण ईरानियों में इसकी महत्ता का होना बताया जाता है।

इन विद्वानों के मत का खण्डन आधुनिक इतिहासकारों ने किया है।[3] अब यह सर्वसम्मति से स्वीकृत है कि अबुल फजल द्वारा दी गई तिथि सही है। जौहर के संस्मरण अबुल फजल के अकबरनामा के लिए लिखे गये थे। यदि अबुल फजल ने जानबूझकर तिथि बदली तो वह आसानी से जौहर की तिथि ही बदल देता।[4] इसके अतिरिक्त अपना संस्मरण लिखने के समय जौहर के पास कोई लिखित नोट नहीं थे। इस तरह उसे अपनी स्मृति पर ही निर्भर होना पड़ा। वह अधिक पढ़ा लिखा नहीं था और संस्मरण लिखते समय बूढ़ा भी हो गया था। अतएव उसकी तिथि पर अधिक विश्वास नहीं किया जा सकता है। इसी कारण उसकी तिथि और दिन में भी अंतर है। 14 शाबान शनिवार नहीं

---

1 जौहर, स्टीवर्ट, पृ० 65।

2 जाफर शरीफ, इस्लाम इन इंडिया, कविराज श्यामलदास, बर्थ डेट आफ अकबर, जरनल एशियाटिक सोसाइटी ऑफ बंगाल, 1886, पृ० 80 88, विंसेंट स्मिथ, बर्थ आफ अकबर, इण्डियन एन्टीक्वेरी, 1915 पृ० 238।

3 बनर्जी, दी बर्थ आफ अकबर, प्रोसीडिंग्स ऑफ दि इंडियन हिस्ट्री कांग्रेस कलकत्ता, 1939, पृ०1002 12, बनर्जी, हुमायूं 2 पृ०75 86। डॉ० आशीर्वादीलाल श्रीवास्तव, दि डेट आफ अकबर्स बर्थ, हिस्ट्री एण्ड पोलिटिकल साइन्स जनरल, आगरा कालेज, आगरा, जिल्द 2, नम्बर पृ० 12 13। इस पुस्तक के लेखक का लेख—सम्राट अकबर की जन्म तिथि, सरस्वती, इलाहाबाद, अप्रल 1946 ई०।

4 तबकाते अकबरी, डे, 2, पृ० 90 91, नोट 1।

था वल्कि वृहस्पतिवार का दिन था। अपने पूरे संस्मरण में जौहर ने केवल पांच तिथियों का उल्लेख किया है और उनमें से तीन तिथियां गलत साबित हो चुकी हैं। गुलबदन बेगम ने अपने संस्मरण में वही तिथि दी है जिसे अबुल फजल ने स्वीकार किया था। गुलबदन बेगम स्त्री थी तथा अकबर की माता हमीदा बानो से उसकी घनिष्टता थी। तिथि लिखने के पूर्व उसने निश्चय ही उससे पूछा होगा। मां होने के नाते हमीदा बानो को निश्चय ही अकबर की तिथि याद होगी। इस तरह सही तिथि को जानने के लिए वह अच्छी परिस्थिति में थी। अबुल फजल ने जौहर, गुलबदन बेगम इत्यादि की तिथियों का अध्ययन करने के पश्चात अकबर की जन्म तिथि का उल्लेख किया है। तिथियों के उल्लेख की दृष्टि से अबुल फजल बहुत ही विश्वसनीय इतिहासकार है। यदि यह मान भी लिया जाए कि अकबर की जन्म तिथि अंधविश्वास के कारण बदली गयी तो और किसी मुगल राजकुमार की तिथि क्या नहीं बदली गयी? इसके अतिरिक्त जो दान पुण्य उस जन्म तिथि के दिन होते थे वे कदाचित सभी व्यर्थ जाते। यदि मुगल इतने अंधविश्वासी थे तो क्यों वे इस तरह की भूल करते कि उन्हें कोई पुण्य भी न प्राप्त हो? फिर यदि अबुल फजल ने तिथि बदली तो अकबरनामा की रचना के समय अकबर बालक नहीं रह गया था वरन प्रौढ़ता को प्राप्त हो चुका था, उस समय टोने का भय भी उतना नहीं रह गया था। इन सब बातों से यह स्पष्ट है कि अकबर का जन्म 15 अक्टूबर 1542 ई० को हुआ था तथा अबुल फजल द्वारा दी गयी तिथि सही है।

## जून में

पुनर्जन्म के आनन्दोत्सव के लिए न समय था न सुविधा। हुमायूं अपनी सेना के साथ पांच दिन चलकर जून नगर के निकट पहुंचा। यहां अरगून गवर्नर जानी बेग अपनी सेना के साथ मुगलों का विरोध करने के लिए तैयार था। हुमायूं ने शत्रु पर आक्रमण कर उसे पीछे हटा दिया। यहां से हुमायूं ने जून नगर में प्रवेश किया तथा बागेआईना में ठहरा। यहां उसने जीते हुए ग्रामों को अपने अमीरों में वितरित किया। कुछ दिन बाद अमरकोट से स्त्रियों को भी बुला लिया गया। हमीदा बानो तथा अकबर दिसम्बर 1542 ई० को जून पहुंचे।[1]

## काबुल तथा बदख्शां की स्थिति

कामरान मिर्जा के 1541 ई० में हुमायूं का साथ छोड़ने का वर्णन हम ऊपर

1 जौहर, स्टीवर्ट, पृ० 67, गुलबदन, हुमायूंनामा, बेवरिज, पृ० 158, अकबरनामा, 1, पृ० 184-85।

कर आये हैं। कामरान सिंध नदी पार कर काबुल तथा कंधार चला गया।

अपनी शक्ति सुदृढ़ करने के लिए कामरान बदख्शां पर भी अपनी शक्ति स्थापित करना चाहता था। उसने मिर्जा सुलेमान को अपने नाम से खुत्बा पढ़वाने के लिए लिखा। मिर्जा सुलेमान के अस्वीकार करने पर बदख्शां पर आक्रमण कर दिया। युद्ध हुआ। सामना करना असम्भव जानकर मिर्जा सुलेमान ने समर्पण कर दिया तथा कामरान के नाम से खुत्बा पढ़कर और सिक्का चलाने का वचन देकर उसकी अधीनता स्वीकार कर ली। सुलेमान के कुछ प्रदेश लेकर अपने आदमियों में वितरित कर कामरान काबुल वापस गया।[1]

यह स्थिति अधिक दिन तक न चली। कामरान की असावधानी से लाभ उठाकर सुलेमान मिर्जा ने बदख्शां के उन भागों पर, जिन्हें कामरान ने छीन लिया था, पुनः अधिकार कर लिया। कामरान ने दूसरी बार उस पर चढ़ाई की। सुलेमान ने अपने को किलए जफर में बन्द कर लिया। खाद्य सामग्री की कमी होने लगी। उसके अधिकांश अमीरों ने कामरान की अधीनता स्वीकार कर ली। सुलेमान को विवश होकर समर्पण करना पड़ा। कामरान ने शासन प्रबन्ध के लिए वहां अपने आदमी नियुक्त किये तथा सुलेमान मिर्जा और उसके पुत्र इब्राहीम को बन्दीगृह में डाल दिया (8 अक्टूबर 1541ई०, 17 जमादि उस्सानी, 948 हि० )।[2]

कामरान ने कराचा बेग को कंधार में नियुक्त किया था। कराचा बेग हिन्दाल का मित्र था। सिंध से हुमायूं का छोड़कर कराचा बेग के निमन्त्रण पर हिन्दाल कंधार चला गया तथा अपने मित्र की सहायता से उसने कंधार पर अधिकार कर लिया।[3] कामरान हिन्दाल के लाहौर के व्यवहार से अप्रसन्न था ही, इस समाचार ने उसे और भी क्रोधित कर दिया। शक्तिशाली सेना के साथ उसने कंधार पर आक्रमण किया। इसी बीच यादगार नासिर मिर्जा भी सिंध से निराश होकर कंधार पहुंचा। हुमायूं के जोधपुर चले जाने के पश्चात यादगार नासिर को आशा थी कि शाह हुसन से उसका सम्बन्ध और भी निकटतम हो जाएगा किन्तु उसे निराशा हुई। दो महीने में ही स्पष्ट हो गया कि सिंध के शासक से उसे कोई सहायता नहीं मिलेगी। हुमायूं के पास जाने में उसे शर्म का अनुभव हुआ। अन्य मार्ग न देखकर वह कंधार पहुंचा। उसके वहां पहुंचने के समय कामरान कंधार घेरे हुए था कुछ ही दिनों में हिन्दाल ने दुर्ग समर्पित कर दिया। कामरान हिन्दाल

1 अकबरनामा, 1, पृ० 200।

2 वही पृ० 200 201।

3 गुलबदन, हुमायूंनामा, बेवरिज, पृ० 160। अकबरनामा, 1, पृ० 201।

को ब दी बनाकर यादगार नासिर के साथ काबुल लौट आया। अस्करी अब तक गजनी का गवनर था। क धार के दुग तथा नगर म कामरान न अस्करी को नियुक्त किया। प्रारम्भ मे कामरान ने हि दाल के साथ कठोर व्यवहार किया किन्तु बाद मे उसे स्वत त्र कर दिया गया तथा उसे जूये शाही[1] की जागीर दी गयी।

## सिन्ध मे अन्तिम दिन

यादगार नासिर के सि ध से निकल जाने से शाह हुसेन को सास लने का अवसर मिला। मुगलो के सिन्ध से निकल जान के पश्चात् उसने अपन दुर्गों की मरम्मत करायी तथा रक्षा का अन्य प्रब ध किया। इसी समय उसे हुमायू के पुन वापस आने, जानी बेग की पराजय तथा हुमायू क जून निवास की सूचना मिली। मुगलो का सामना करने के लिए नयी शक्ति से वह थटटा आया और वहा से आगे बढकर उसने जून स आठ मील की दूरी पर पडाव डाला।[2]

जून म हुमायू न निकट के शासको स सहयोग प्राप्त का करने का प्रयत्न किया। उसकी अपील पर 'सूदा' एव 'समीचा' तथा 'कच्छ' एव 'जाम' के जमीदार पन्द्रह सालह हजार अश्वारोहियो क साथ उसकी सेवा म आ गये।[3] इसम हुमायू को बडी आशा हुई।

जून म हुमायू को कठिन परिस्थितियो का सामना करना पडा। सुल्तान महमूद भक्कारी के नेतत्व म सि धी बारबार मुगलो पर आक्रमण कर रहे थ। इन्ही आक्रमणो म एक दिन शेख अली बेग की मत्यु हो गयी।[4] इसस हुमायू को बडा दु ख हुआ, क्योकि वह उस समय उसका प्रमुख सहायक था। शाह हुसन अरगून ने हुमायू के सहायको तथा अमीरो को अपन पक्ष म करने का प्रयत्न किया और उसन

---

1 अकबरनामा, 1, प० 200। जूये शाही, आधुनिक जलालाबाद है। बदायूनी के अनुसार उस गजनी दिया गया (मुन्तखबुत्तवारीख, पृ०442), गुलबदन के अनुसार कामरान न गजनी दन की प्रतिज्ञा की थी किन्तु बाद म लमगानात एव तनगीहार उस दिये गय। (गुलबदन, हुमायूनामा, बेवरिज, प० 162)

2 तारीखे मासूमी, पृ० 178 79, जौहर, स्टीवर्ट, पृ० 68।

3 जौहर, स्टीवर्ट, 67 68, गुलबदन (हुमायूनामा, बेवरिज, पृ०158) क अनुसार उनके आन से सेना की सख्या 10,000 तक पहुची।

4 गुलबदन, हुमायूनामा, बेवरिज, प० 159, तबकात अकबरी, डे, 2, प० 92 93, अकबरनामा, 1, पृ० 185।

कुछ लोगो को अपने पक्ष म कर भी लिया। इनम बाबर के प्रधान मन्त्री निजामुद्दीन खलीफा का पुत्र खालिद बेग प्रमुख था।

## बैराम खा का आगमन

कन्नौज की पराजय के पश्चात बैराम खा हुमायू स अलग हो गया था। अफगानो क उत्तरी भारत पर अधिकार करन के पश्चात बैराम खा ने सम्भल म मिया अब्दुल वहाब तथा लखनोर के राजा मित्र सेन के यहा शरण ली। उस भाग के प्रमुख अफगान नसीर खा के प्रभाव से राजा मित्र सेन न बैराम खा को उसे समर्पित कर दिया। नसीर खा न उसे ईसा खा को समर्पित कर दिया। ईसा खा बैराम खा की योग्यता स परिचित था। उसन उसका शेरशाह स परिचय कराया। शेरशाह न उठकर उसका स्वागत किया तथा उसे गले लगा लिया और उसे उच्च स्थान प्रदान किया। बैराम खा फिर भी हुमायू के प्रति स्वामिभक्त रहा तथा अवसर पाकर एक दिन वह ग्वालियर के भूतपूर्व गवनर अबुल कासिम के साथ बुरहानपुर से भाग खडा हुआ। पीछा करन वाले अफगानो द्वारा दोनो पकडे गय। शेरशाह की आज्ञा थी कि बैराम खा को मार डाला जाए और अबुल कासिम को भागने दिया जाए। पीछा करन वाल अफगान बैराम खा को नही पहचानते थ। पकडे जान पर दोनो न ही अपन को बैराम खा कहा। दोनो बन्दियो म अबुल कासिम अधिक सुन्दर था उसे ही बैराम खा समझकर अफगान उसे बन्दी बना कर शेरशाह के सामने ले गये। इस तरह बैराम खा को भागने का अवसर मिला। शेरशाह अबुल कासिम से बहुत नाराज हुआ और उसने उसे मरवा डाला। बैराम खा यहा से भागकर गुजरात पहुचा और वहा से वह सिन्ध म हुमायू से मिला।[1] उसके आगमन से इस कठिन परिस्थिति म, जब सभी भाग रहे थे, हुमायू बडा प्रसन्न हुआ। उसका स्वागत करते हुए उसन कहा, "हमारे दु ख का साथी आ गया।"[2]

---

1 बैराम के सक्षिप्त प्रारम्भिक जीवन तथा इस घटना के लिए देखिए, जौहर, स्टीवर्ट, पृ० 69, बनर्जी, हुमायू, 2 पृ० 90 91 पृ० 90 का चौथा नोट, इलियट तथा डासन 5, पृ० 215, नोट, अकबरनामा, 1, पृ० 185 86।

2 'शरीके दर्दे मा आमद।'

